## श्रीविष्णुसहस्त्रनामस्तोत्रम्

विनियोगः—अस्य श्रीविष्णोर्दिव्यसहस्त्रनामस्तोत्रमन्त्रस्य भगवान् वेदव्यास ऋषिः, श्रीविष्णुः परमात्मा देवता, अनुष्टुप् छन्दः, अमृतांशूद्भवो भानुरिति बीजम्, देवकीनन्दनः स्त्रष्टेति शक्तिः, त्रिसामा सामगः सामेति हृदयम्, शङ्खभृन्नन्दकी चक्रीति कीलकम्, शार्ङ्गधन्वा गदाधर इत्यस्त्रम्, रथाङ्गपाणिरक्षोभ्य इति कवचम्, उद्भवः क्षोभणो देव इति परमो मन्त्रः, श्रीविष्णुप्रीत्यर्थे जपे विनियोगः।

ध्यानम्

शान्ताकारं भुजगशयनं पद्मनाभं सुरेशं
विश्वाधारं गगनसदृशं मेघवर्णं शुभाङ्गम्।
लक्ष्मीकान्तं कमलनयनं योगिभिर्ध्यानगम्यं
वन्दे विष्णुं भवभयहरं सर्वलोकैकनाथम्॥ १॥

सशङ्खचक्रं सकिरीटकुण्डलं सपीतवस्त्रं सरसीरुहेक्षणम्।
सहारवक्षःथलकौस्तुभश्रियं नमामि विष्णुं शिरसा चतुर्भुजम्॥ २॥

स्तोत्रम्

यस्य स्मरणमात्रेण जन्मसंसारसारबन्धनात्।
विमुच्यते नमस्तस्मै विष्णवे प्रभविष्णवे॥ १॥
नमः समस्तभूतानामादिभूताय भूभृते।
अनेकरूपरूपाय विष्णवे प्रभविष्णवे॥ २॥

---

कर्ता अपने दाहिने हाथ में जल लेकर 'अस्य श्रीविष्णोर्दिव्य-सहस्त्रनामस्तोत्रमन्त्रस्य० से जपे विनियोगः पर्यन्त विनियोग वाक्य का उच्चारण करके भूमि में अपने हाथ के जल को छोड़ दें। उसके पश्चात् उपरोक्त दो श्लोकों का उच्चारण करके भगवान् विष्णु का ध्यान करें।

**भावार्थ**—जिनके स्मरण मात्र से ही मनुष्य जन्म एवं संसार के बन्धन से मुक्त हो जाता है, ऐसे प्रभविष्णु विष्णु को नमस्कार है। समस्त प्राणियों के आदिपुरुष, पृथ्वी को धारण करनेवाले अनेक रूपों से विश्व में व्याप्त प्रभविष्णु-विष्णु को नमस्कार है॥ १—२॥

वैशम्पायन उवाच

श्रुत्वा धर्मानशेषेण पावनानि च सर्वशः।
युधिष्ठिरः शान्तनवं पुनरेवाभ्यभाषत॥ १॥

युधिष्ठिर उवाच

किमेकं दैवतं लोके किं वाप्येकं परायणम्।
स्तुवन्तः कं कमर्चन्तः प्राप्नुयुर्मानवाः शुभम्॥ २॥
को धर्मः सर्वधर्माणां भवतः परमो मतः।
किं जपन्मुच्यते जन्तुर्जन्मसंसारबन्धनात्॥ ३॥

भीष्म उवाच

जगत्प्रभुं देवदेवमनन्तं पुरुषोत्तमम्।
स्तुवन्नामसहस्रेण पुरुषः सततोत्थितः॥ ४॥

---

भावार्थ—वैशम्पायनजी ने राजा जनमेजय से कहा—हे जनमेजय! इस प्रकार भीष्म के मुख से अति पवित्र सभी धर्मों को सभी प्रकार से श्रवण कर युधिष्ठिर ने भीष्मजी से पुनः कहा॥ १॥ युधिष्ठिर ने भीष्म से पूछा—सम्पूर्ण विद्याओं के स्थान, प्रकाश के हेतु भूत इस लोक में एक ही देव कौन—से हैं? सम्पूर्ण जीवों का प्रातव्य स्थान कौन है? किस देव की स्तुति, गुण, चरित्र कीर्तन करने से एवं वाह्य तथा आन्तरिक पूजा करने से मनुष्य को कल्याण की प्राप्ति होती है। (इस प्रकार से युधिष्ठिर ने भीष्म से यह चार प्रश्न किये।)॥ २॥ युधिष्ठिर ने पुनः पूछा—हे पितामह! आप सभी धर्मों में किस धर्म को श्रेष्ठ मानते हैं? तथा किस जपनीय देवता का उच्च उपांशु और मानस जप करने से जननधर्मा जीव जन्म संसार के बन्धन से मुक्त हो जाता है। (पुनः युधिष्ठिर ने इन दो प्रश्नों को भी किया॥ ३॥

भीष्म ने कहा—स्थावरजङ्गमात्मक संसार के प्रभु, ब्रह्मादि देवों के भी देव, देश—काल और वस्तु से अपरिच्छिन्न रहने के कारण अनन्त व क्षर तथा अक्षर से श्रेष्ठ पुरुषोत्तम का सहस्रनाम के द्वारा सदैव तत्पर होकर प्रार्थना, गुण—संकीर्तन करने से पुरुष सभी दुःखों से मुक्त हो जाता है। (इस प्रकार भीष्म ने युधिष्ठिर के छठवें प्रश्न का उत्तर दिया।)॥ ४॥

तमेव चार्चयन्नित्यं भक्त्या पुरुषमव्ययम्।
ध्यायन्स्तुवन्नमस्यंश्च यजमानस्तमेव च॥ ५॥
अनादिनिधनं विष्णुं सर्वलोकमहेश्वरम्।
लोकाध्यक्षं स्तुवन्नित्यं सर्वदुःखातिगो भवेत्॥ ६॥
ब्रह्मण्यं सर्वधर्मज्ञं लोकानां कीर्तिवर्धनम्।
लोकनाथं महद्भूतं सर्वभूतभवोद्भवम्॥ ७॥
एष मे सर्वधर्माणां धर्मोऽधिकतमो मतः।
यद्भक्त्या पुण्डरीकाक्षं स्तवैरर्चेन्नरः सदा॥ ८॥

---

**भावार्थ**—उसी अविनाशी पुरुष का भक्ति से संलग्न हो नित्य पूजन करने से, उसी का ध्यान करने से तथा सहस्रनाम के द्वारा प्रार्थना और नमस्कार करने से यज्ञ करनेवाला पुरुष सम्पूर्ण दुःखों से मुक्त हो जाता है। (इस प्रकार भीष्म ने युधिष्ठिर के चौथे प्रश्न का उत्तर दिया।)॥ ५॥ जायते, तिष्ठति, विवर्धते, विपरिणमते, अपक्षीपते, विनश्यति इन छः विकारों से रहित होने के कारण, जन्म–मृत्यु से रहित व्यापक होने से विष्णु जगन्नियन्ता, ब्रह्मादि देवों के स्वामी होने के कारण सर्वलोक–महेश्वर और ज्ञान दृष्टि से स्थावर जङ्गात्मक संसार का प्रत्यक्ष करने के कारण लोकाध्यक्ष महाविष्णु की प्रार्थना करने से मनुष्य सम्पूर्ण दुःखों से मुक्ति पा जाता है। (इस प्रकार भीष्म ने युधिष्ठिर के तीसरे प्रश्न का उत्तर दिया।)॥ ६॥ ब्रह्मा, ब्राह्मण, तप तथा श्रुति के हितकारी होने से जो ब्रह्मण्य है (वह सभी धर्मों के ज्ञाता हैं), अपनी शक्ति से प्रविष्ट होकर मनुष्यों की कीर्ति में जो वृद्धि करनेवाले हैं, लोकों पर प्रभुत्व रखनेवाले एवं लोक संसार से प्रार्थित होने के कारण जो संसार के नाथ हैं, सम्पूर्ण उत्कर्ष से युक्त होने के कारण तथा परमार्थ सत्य होने के कारण जो महत् (ब्रह्म) हैं, जो प्राणी मात्र के उद्भवस्थान हैं, उस परमेश्वर का भजन करने से मनुष्य सभी दुःखों से मुक्त हो जाता है॥ ७॥ भीष्म कहते हैं—हे युधिष्ठिर! इसी धर्म को (मैं) सभी धर्मों से सर्वोत्तम समझता हूँ कि मनुष्य अपने हृत्कमल में विराजमान् भगवान् वासुदेव के गुण–संकीर्तन रूप स्तुतियों से उनका सम्मानपूर्वक पूजन करे (इस प्रकार भीष्म ने युधिष्ठिर के पाँचवें प्रश्न का उत्तर दिया।)॥ ८॥

परमं यो महत्तेजः परमं यो महत्तपः।
परमं यो महद्ब्रह्म परमं यः परायणम्॥ ९॥
पवित्राणां पवित्रं यो मङ्गलानां च मङ्गलम्।
दैवतं देवतानां च भूतानां योऽव्ययः पिता॥ १०॥
यतः सर्वाणि भूतानि भवन्त्यादियुगागमे।
यस्मिंश्च प्रलयं यान्ति पुनरेव युगक्षये॥ ११॥
तस्य लोकप्रधानस्य जगन्नाथस्य भूपते।
विष्णोर्नामसहस्रं मे शृणु पापभयापहम्॥ १२॥
यानि नामानि गौणानि विख्यातानि महात्मनः।
ऋषिभिः परिगीतानि तानि वक्ष्यामि भूतये॥ १३॥

---

**भावार्थ**—जो सभी का प्रकाशक होने के कारण चिन्मय प्रकाश स्वरूप है, जो समस्त प्राणियों पर शासन करने के कारण परम तप है और अपरिमित ऐश्वर्य के कारण तथा महतायुक्त होने के कारण जो महान् है, जो सभी का आश्रय है, उन प्राणियों की गतिदायक परमात्मा का स्तवन और पूजन करने से मनुष्य सम्पूर्ण कल्याणकारक श्रेय को प्राप्त कर लेता है। (इस प्रकार भीष्म ने युधिष्ठिर के दूसरे प्रश्न का उत्तर दिया।)॥ ९ ॥ जो पवित्र करनेवाले तीर्थादिकों से भी पवित्र हैं, जो समस्त मङ्गलों के मङ्गल हैं, सभी देवताओं के जो देव हैं, सम्पूर्ण प्राणियों के जनक होने के कारण जो पिता हैं तथा वह विनाशरहित हैं, वही देवलोक में सबसे बड़ा देव है। (इस प्रकार भीष्म ने युधिष्ठिर के पहले प्रश्न का उत्तर दिया।)॥ १०॥ सतयुग के लगने पर कल्प के आदि में जिससे समस्त भूत पैदा होते हैं, महाप्रलय होने पर जिसमें समस्त भूत लीन हो जाते हैं, 'चकार' का भाव यह है कि मध्य में भी जिसमें स्थित रहते हैं॥ ११॥ भीष्म ने युधिष्ठिर को सम्बोधित करते हुए कहा—हे भूपते! उस लोकप्रधान जगन्नाथ महाविष्णु के पाप और सांसारिक भय को दूर करनेवाले सहस्रनामों को तुम मेरे द्वारा एकाग्रचित्त होकर सुनो॥ १२॥ भगवान् (विष्णु) के जो नाम गुण से पवित्र होने के कारण गौण कहे जाते हैं, उनमें जो विख्यात हैं तथा मन्त्रद्रष्टा ऋषियों ने भगवत् कथाओं में जहाँ—जहाँ उसका गायन किया है, परमात्मा के उन नामों को पुरुषार्थ चतुष्टय प्राप्ति के लिये मैं वर्णन करता हूँ॥ १३ ॥

सहस्त्रनामस्तोत्रप्रारम्भः

ॐ विश्वं विष्णुर्वषट्कारो भूत-भव्य-भवत्प्रभुः।
भूतकृद्भूतभृद्भावो भूतात्मा भूतभावनः॥ १४॥
पूतात्मा परमात्मा च मुक्तानां परमा गतिः।
अव्ययः पुरुषः साक्षी क्षेत्रज्ञोऽक्षर एव च॥ १५॥
योगो योगविदां नेता प्रधानपुरुषेश्वरः।
नारसिंहवपुः श्रीमान्केशवः पुरुषोत्तमः॥ १६॥
सर्वः शर्वः शिवः स्थाणुर्भूतादिर्निधिरव्ययः।
सम्भवो भावनो भर्ता प्रभवः प्रभुरीश्वरः॥ १७॥
स्वयम्भूः शम्भुरादित्यः पुष्कराक्षो महास्वनः।
अनादिनिधनो धाता विधाता धातुरुत्तमः॥ १८॥
अप्रमेयो हृषीकेशः पद्मनाभोऽमरप्रभुः।
विश्वकर्मा मनुस्त्वष्टा स्थविष्ठः स्थविरो ध्रुवः॥ १९॥
अग्राह्यः शाश्वतः कृष्णो लोहिताक्षः प्रतर्दनः।
प्रभूतस्त्रिककुब्धाम पवित्रं मङ्गलं परम्॥ २०॥
ईशानः प्राणदः प्राणो ज्येष्ठः श्रेष्ठ प्रजापतिः।
हिरण्यगर्भो भूगर्भो माधवो मधुसूदनः॥ २१॥
ईश्वरो विक्रमी धन्वी मेधावी विक्रमः क्रमः।
अनुत्तमो दुराधर्षः कृतज्ञः कृतिरात्मवान्॥ २२॥
सुरेशः शरणं शर्म विश्वरेताः प्रजाभवः।
अहः संवत्सरो व्यालः प्रत्ययः सर्वदर्शनः॥ २३॥
अजः सर्वेश्वरः सिद्धः सिद्धिः सर्वादिरच्युतः।
वृषाकपिरमेयात्मा सर्वयोगविनिः सृतः॥ २४॥

---

सहस्त्रनामस्तोत्रप्रारम्भ—श्लोक संख्या १४ से १२० तक भगवान् विष्णु के हजार नामों का वर्णन है, कागज की बढ़ती हुई मूल्यवृद्धि को देखते हुए इसका हिन्दी में अर्थ नहीं दिया जा रहा है।

वसुर्वसुमनाः सत्यः समात्मा सम्मितः समः।
अमोघः पुण्डरीकाक्षो वृषकर्मा वृषाकृतिः॥ २५॥
रुद्रो बहुशिरा बभ्रुर्विश्वयोनिः शुचिश्रवाः।
अमृतः शाश्वतस्थाणुर्वरारोहो महातपाः॥ २६॥
सर्वगः सर्वविद्भानुर्विष्वक्सेनो जनार्दनः।
वेदो वेदविदव्यङ्गो वेदाङ्गो वेदवित्कविः॥ २७॥
लोकाध्यक्षः सुराध्यक्षो धर्माध्यक्षः कृताकृतः।
चतुरात्मा चतुर्व्यूहश्चतुर्दंष्ट्रश्चतुर्भुजः॥ २८॥
भ्राजिष्णुर्भोजनं भोक्ता सहिष्णुर्जगदादिजः।
अनघो विजयो जेता विश्वयोनिः पुनर्वसुः॥ २९॥
उपेन्द्रो वामनः प्रांशुरमोघः शुचिरूर्जितः।
अतीन्द्रः संग्रहः सर्गो धृतात्मा नियमो यमः॥ ३०॥
वेद्यो वैद्यः सदायोगी वीरहा माधवो मधुः।
अतीन्द्रियो महामायो महोत्साहो महाबलः॥ ३१॥
महाबुद्धिर्महावीर्यो महाशक्तिर्महाद्युतिः।
अनिर्देश्यवपुः श्रीमानमेयात्मा महाद्रिधृक्॥ ३२॥
महेष्वासो महीभर्ता श्रीनिवासः सतां गतिः।
अनिरुद्धः सुरानन्दो गोविन्दो गोविदां पतिः॥ ३३॥
मरीचिर्दमनो हंसः सुपर्णो भुजगोत्तमः।
हिरण्यनाभः सुतपाः पद्मनाभः प्रजापतिः॥ ३४॥
अमृत्युः सर्वदृक् सिंहः सन्धाता सन्धिमान्स्थिरः।
अजो दुर्मर्षणः शास्ता विश्रुतात्मा सुरारिहा॥ ३५॥
गुरुर्गुरुतमो धाम सतयः सत्यपराक्रमः।
निमिषोऽनिमिषः स्रग्वी वाचस्पतिरुदारधीः॥ ३६॥
अग्रणीर्ग्रामणीः श्रीमान्न्यायो नेता समीरणः।
सहस्रमूर्धा विश्वात्मा सहस्राक्षः सहस्रपात्॥ ३७॥

आवर्तनो निवृत्तात्मा संवृतः सम्प्रमर्दनः।
अहः संवर्तको वह्निरनिलो धरणीधरः॥ ३८॥
सुप्रसादः प्रसन्नात्मा विश्वधृग्विश्वभुग्विभुः।
सत्कर्ता सत्कृतः साधुर्जह्नुर्नारायणो नरः॥ ३९॥
असंख्येयोऽप्रमेयात्मा विशिष्टः शिष्टकृच्छुचिः।
सिद्धार्थः सिद्धसंकल्पः सिद्धिदः सिद्धिसाधनः॥ ४०॥
वृषाही वृषभो विष्णुर्वृषपर्वा वृषोदरः।
वर्धनो वर्धमानश्च विविक्तः श्रुतिसागरः॥ ४१॥
सुभुजो दुर्धरो वाग्मी महेन्द्रो वसुदो वसुः।
नैकरूपो बृहद्रूपः शिपिविष्टः प्रकाशनः॥ ४२॥
ओजस्तेजोद्युतिधरः प्रकाशात्मा प्रतापनः।
ऋद्धः स्पष्टाक्षरो मन्त्रश्चन्द्रांशुर्भास्करद्युतिः॥ ४३॥
अमृतांशूद्भवो भानुः शशबिन्दुः सुरेश्वरः।
औषधं जगतः सेतुः सत्यधर्मपराक्रमः॥ ४४॥
भूतभव्यभवन्नाथः पवनः पावनोऽनलः।
कामहा कामकृत्कान्तः कामः कामप्रदः प्रभुः॥ ४५॥
युगादिकृद्युगावर्तो नैकमायो महाशनः।
अदृश्योऽव्यक्तरूपश्च सहस्रजिदनन्तजित्॥ ४६॥
इष्टोऽविशिष्टः शिष्टेष्टः शिखण्डी नहुषो वृषः।
क्रोधहा क्रोधकृत्कर्ता विश्वबाहुर्महीधरः॥ ४७॥
अच्युतः प्रथितः प्राणः प्राणदो वासवानुजः।
अपां निधिरधिष्ठानमप्रमत्तः प्रतिष्ठितः॥ ४८॥
स्कन्दः स्कन्दधरो धुर्यो वरदो वायुवाहनः।
वासुदेवो बृहद्भानुरादिदेवः पुरन्दरः॥ ४९॥
अशोकस्तारणस्तारः शूरः शौरिर्जनेश्वरः।
अनुकूलः शतावर्तः पद्मी पद्मनिभेक्षणः॥ ५०॥

पद्मनाभोऽरविन्दाक्षः पद्मगर्भः शरीरभृत्।
महर्द्धिर्ऋद्धो वृद्धात्मा महाक्षो गरुडध्वजः॥ ५१॥
अतुलः शरभो भीमः समयज्ञो हविर्हरिः।
सर्वलक्षणलक्षण्यो लक्ष्मीवान्समितिञ्जयः॥ ५२॥
विक्षरो रोहितो मार्गो हेतुर्दामोदरः सहः।
महीधरो महाभागो वेगवानमिताशनः॥ ५३॥
उद्भवः क्षोभणो देवः श्रीगर्भः परमेश्वरः।
करणं कारणं कर्ता विकर्ता गहनो गुहः॥ ५४॥
व्यवसायो व्यवस्थानः संस्थानः स्थानदो ध्रुवः।
परर्द्धिः परमस्पष्टस्तुष्टः पुष्टः शुभेक्षणः॥ ५५॥
रामो विरामो विरजो मार्गो नेयो नयोऽनयः।
वीरः शक्तिमतां श्रेष्ठो धर्मो धर्मविदुत्तमः॥ ५६॥
वैकुण्ठः पुरुषः प्राणः प्राणदः प्रणवः पृथुः।
हिरण्यगर्भः शत्रुघ्नो व्याप्तो वायुरधोक्षजः॥ ५७॥
ऋतुः सुदर्शनः कालः परमेष्ठी परिग्रहः।
उग्रः संवत्सरो दक्षो विश्रामो विश्वदक्षिणः॥ ५८॥
विस्तारः स्थावरस्थाणुः प्रमाणं बीजमव्ययम्।
अर्थोऽनर्थो महाकोशो महाभोगो महाधनः॥ ५९॥
अनिर्विण्णः स्थविष्ठोऽभूर्धर्मयूपो महामखः।
नक्षत्रनेमिर्नक्षत्री क्षमः क्षामः समीहनः॥ ६०॥
यज्ञ इज्यो महेज्यश्च क्रतुः सत्रं सतां गतिः।
सर्वदर्शी विमुक्तात्मा सर्वज्ञो ज्ञानमुत्तमम्॥ ६१॥
सुव्रतः सुमुखः सूक्ष्मः सुघोषः सुखदः सुहृत्।
मनोहरो जितक्रोधो वीरबाहुर्विदारणः॥ ६२॥
स्वापनः स्ववशो व्यापी नैकात्मा नैककर्मकृत्।
वत्सरो वत्सलो वत्सी रत्नगर्भो धनेश्वरः॥ ६३॥

धर्मगुब्धर्मकृद्धर्मी सदसत्क्षरमक्षरम्।
अविज्ञाता सहस्रांशुर्विधाता कृतलक्षणः॥ ६४॥
गभस्तिनेमिः सत्त्वस्थः सिंहो भूतमहेश्वरः।
आदिदेवो महादेवो देवेशो देवभृद्गुरुः॥ ६५॥
उत्तरो गोपतिर्गोप्ता ज्ञानगम्यः पुरातनः।
शरीरभूतभृद्भोक्ता कपीन्द्रो भूरिदक्षिणः॥ ६६॥
सोमपोऽमृतपः सोमः पुरुजित्पुरुसत्तमः।
विनयो जयः सत्यसंधो दाशार्हः सात्वतां पतिः॥ ६७॥
जीवो विनयितासाक्षी मुकुन्दोऽमितविक्रमः।
अम्भोनिधिरनन्तात्मा महोदधिशयोऽन्तकः॥ ६८॥
अजो महार्हः स्वाभाव्यो जितामित्रः प्रमोदनः।
आनन्दो नन्दनो नन्दः सत्यधर्मा त्रिविक्रमः॥ ६९॥
महर्षिः कपिलाचार्यः कृतज्ञो मेदिनीपतिः।
त्रिपदस्त्रिदशाध्यक्षो महाशृङ्गः कृतान्तकृत्॥ ७०॥
महावराहो गोविन्दः सुषेणः कनकाङ्गदी।
गुह्यो गभीरो गहनो गुप्तश्चक्रगदाधरः॥ ७१॥
वेधाः स्वाङ्गोऽजितः कृष्णोदृढः संकर्षणोऽच्युतः।
वरुणो वारुणो वृक्षः पुष्कराक्षो महामनाः॥ ७२॥
भगवान् भगहानन्दी वनमाली हलायुधः।
आदित्यो ज्योतिरादित्यः सहिष्णुर्गतिसत्तमः॥ ७३॥
सुधन्वा खण्डपरशुर्दारुणो द्रविणप्रदः।
दिविस्पृक्सर्वदृग्व्यासो वाचस्पतिरयोनिजः॥ ७४॥
त्रिसामा सामगः साम निर्वाणं भेषजं भिषक्।
संन्यासकृच्छमः शान्तो निष्ठा शान्तिः परायणम्॥ ७५॥
शुभाङ्गः शान्तिदः स्रष्टा कुमुदः कुवलेशयः।
गोहितो गोपतिर्गोप्ता वृषभाक्षो वृषप्रियः॥ ७६॥

अनिवर्ती निवृत्तात्मा संक्षेप्ता क्षेमकृच्छिवः।
श्रीवत्सवक्षाः श्रीवासः श्रीपतिः श्रीमतां वरः॥ ७७॥
श्रीदः श्रीशः श्रीनिवासः श्रीनिधिः श्रीविभावनः।
श्रीधरः श्रीकरः श्रेयः श्रीमाँल्लोकत्रयाश्रयः॥ ७८॥
स्वक्षः स्वङ्गः शतानन्दो नन्दिर्ज्योतिर्गणेश्वरः।
विजितात्माविधेयात्मा सत्कीर्तिश्छिन्नसंशयः॥ ७९॥
उदीर्णः सर्वतश्चक्षुरनीशः शाश्वतस्थिरः।
भूशयो भूषणो भूतिर्विशोकः शोकनाशनः॥ ८०॥
अर्चिष्मानर्चितः कुम्भोविशुद्धात्मा विशोधनः।
अनिरुद्धोऽप्रतिरथः प्रद्युम्नोऽमितविक्रमः॥ ८१॥
कालनेमिनिहा वीरः शौरिः शूरजनेश्वरः।
त्रिलोकात्मा त्रिलोकेशः केशवः केशिहा हरिः॥ ८२॥
कामदेवः कामपालः कामी कान्तः कृतागमः।
अनिर्देश्यवपुर्विष्णुर्वीरोऽनन्तो धनंजयः॥ ८३॥
ब्रह्मण्यो ब्रह्मकृद्ब्रह्मा ब्रह्म ब्रह्मविवर्धनः।
ब्रह्मविद्ब्राह्मणो ब्रह्मी ब्रह्मज्ञो ब्राह्मणप्रियः॥ ८४॥
महाक्रमो महाकर्मा महातेजा महोरगः।
महाक्रतुर्महायज्वा महायज्ञो महाहविः॥ ८५॥
स्तव्यः स्तवप्रियः स्तोत्रं स्तुतिः स्तोतारणप्रियः।
पूर्णः पूरयिता पुण्यः पुण्यकीर्तिरनामयः॥ ८६॥
मनोजवस्तीर्थकरो वसुरेता वसुप्रदः।
वसुप्रदो वासुदेवो वसुर्वसुमना हविः॥ ८७॥
सद्गतिः सत्कृतिः सत्ता सद्भूतिः सत्परायणः।
शूरसेनो यदुश्रेष्ठः सन्निवासः सुयामनुः॥ ८८॥
भूतावासो वासुदेवः सर्वासुनिलयोऽनलः।
दर्पहा दर्पदो दृप्तो दुर्धरोऽथापराजितः॥ ८९॥

विश्वमूर्तिर्महामूर्ति - र्दीप्तमूर्तिरमूर्तिमान्।
अनेकमूर्तिरव्यक्तः शतमूर्तिः शताननः॥ ९०॥
एको नैकः सवः कः किं यत्तत्पदमनुत्तमम्।
लोकबन्धुर्लोकनाथो माधवो भक्तवत्सलः॥ ९१॥
सुवर्णवर्णो हेमाङ्गो वराङ्गश्चन्दनाङ्गदी।
वीरहा विषमः शून्यो घृताशीरचलश्चलः॥ ९२॥
अमानी मानदो मान्यो लोकस्वामी त्रिलोकधृक्।
सुमेधा मेधजो धन्यः सत्यमेधा धराधरः॥ ९३॥
तेजोवृषो द्युतिधरः सर्वशस्त्रभृतां वरः।
प्रग्रहो निग्रहो व्यग्रो नैकशृङ्गो गदाग्रजः॥ ९४॥
चतुर्मूर्तिश्चतुर्बाहु - श्चतुर्व्यूहश्चतुर्गतिः।
चतुरात्मा चतुर्भावश्चतुर्वेदविदेकपात्॥ ९५॥
समावर्तोऽनिवृत्तात्मा दुर्जयो दुरतिक्रमः।
दुर्लभो दुर्गमो दुर्गो दुरावासो दुरारिहा॥ ९६॥
शुभाङ्गो लोकसारङ्गः सुतन्तुस्तन्तुवर्धनः।
इन्द्रकर्मा महाकर्मा कृतवर्मा कृतागमः॥ ९७॥
उद्भवः सुन्दरः सुन्दो रत्ननाभः सुलोचनः।
अर्को वाजसनः शृङ्गी जयन्तः सर्वविज्जयी॥ ९८॥
सुवर्णबिन्दुरक्षोभ्यः सर्ववागीश्वरेश्वरः।
महाह्रदो महागर्तो महाभूतो महानिधिः॥ ९९॥
कुमुदः कुन्दरः कुन्दः पर्जन्यः पावनोऽनिलः।
अमृताशोऽमृतवपुः सर्वज्ञः सर्वतोमुखः॥ १००॥
सुलभः सुव्रतः सिद्ध शत्रुजिच्छत्रुतापनः।
न्यग्रोधोदुम्बरोऽश्वत्थश्चाणूरान्ध्रनिषूदनः ॥ १०१॥
सहस्रार्चिः सप्तजिह्वः सप्तैधाः सप्तवाहनः।
अमूर्तिरनघोऽचिन्त्यो भयकृद्भयनाशनः॥ १०२॥

अणुर्बृहत्कृशः स्थूलो गुणभृन्निर्गुणो महान्।
अधृतः स्वधृतः स्वास्यः प्राग्वंशो वंशवर्द्धनः॥१०३॥
भारभृत्कथितो योगी योगीशः सर्वकामदः।
आश्रमः श्रमणः क्षामः सुपर्णो वायुवाहनः॥१०४॥
धनुर्धरो धनुर्वेदो दण्डो दमयिता दमः।
अपराजितः सर्वसहो नियन्ता नियमो यमः॥१०५॥
सत्त्ववान्सात्त्विकः सत्यः सत्यधर्मपरायणः।
अभिप्रायः प्रियार्होऽर्हः प्रियकृत्प्रीतिवर्धनः॥१०६॥
विहायसगतिर्ज्योतिः सुरुचिर्हुतभुग्विभुः।
रविर्विरोचनः सूर्यः सविता रविलोचनः॥१०७॥
अनन्तो हुतभुग्भोक्ता सुखदो नैकजोऽग्रजः।
अनिर्विण्णः सदामर्षी लोकाधिष्ठानमद्भुतः॥१०८॥
सनात्सनातनतमः कपिलः कपिरप्ययः।
स्वस्तिदः स्वस्तिकृत्स्वस्तिस्वस्तिभुक्स्वस्तिदक्षिणः॥१०९॥
अरौद्रः कुण्डलीचक्री विक्रम्यूर्जितशासनः।
शब्दातिगः शब्दसहः शिशिरः शर्वरीकरः॥११०॥
अक्रूरः पेशलो दक्षो दक्षिणः क्षमिणां वरः।
विद्वत्तमो वीतभयः पुण्यश्रवणकीर्तनः॥१११॥
उत्तारणो दुष्कृतिहा पुण्यो दुःस्वप्ननाशनः।
वीरहा रक्षणः सन्तो जीवनः पर्यवस्थितः॥११२॥
अनन्तरूपोऽनन्तश्रीर्जित - मन्युर्भयापहः।
चतुरस्त्रो गभीरात्मा विदिशो व्यादिशो दिशः॥११३॥
अनादिर्भूर्भुवो लक्ष्मीः सुवीरो रुचिराङ्गदः।
जननो जनजन्मादिर्भीमो भीमपराक्रमः॥११४॥
आधारनिलयो धाता पुष्पहासः प्रजागरः।
ऊर्ध्वगः सत्पथाचारः प्राणदः प्रणवः पणः॥११५॥

प्रमाणं प्राणनिलयः प्राणभृत्प्राणजीवनः।
तत्त्वं तत्त्वविदेकात्मा जन्ममृत्युजरातिगः॥ ११६॥
भूर्भुवः स्वस्तरुस्तारः सविता प्रपितामहः।
यज्ञो यज्ञपतिर्यज्वा यजाङ्गो यज्ञवाहनः॥ ११७॥
यज्ञभृद्यज्ञकृद्यज्ञी यज्ञभुग्यज्ञसाधनः।
यज्ञान्तकृद्यज्ञगुह्यमन्नमन्नाद एव च॥ ११८॥
आत्मयोनिः स्वयंजातो वैखानः सामगायनः।
देवकीनन्दनः स्रष्टा क्षितीशः पापनाशनः॥ ११९॥
शङ्खभृन्नन्दकी चक्री शार्ङ्गधन्वा गदाधरः।
रथाङ्गपाणिरक्षोभ्यः सर्वप्रहरणायुधः॥ १२०॥

फलश्रुतिः

इतीदं कीर्तनीयस्य केशवस्य महात्मनः।
नाम्नां सहस्रं दिव्यानामशेषेण प्रकीर्तितम्॥ १२१॥
य इदं शृणुयान्नित्यं यश्चापि परिकीर्तयेत्।
नाशुभं प्राप्नुयात्किञ्चित्सोऽमुत्रेह च मानवः॥ १२२॥
वेदान्तगो ब्राह्मणः स्यात्क्षत्रियो विजयी भवेत्।
वैश्यो धनसमृद्धः स्याच्छूद्रः सुखमवाप्नुयात्॥ १२३॥

---

**फलश्रुति का भावार्थ**—इस प्रकार से (भगवान्) श्रीविष्णु के एक हजार दिव्य नामों का संकीर्तन किया गया, 'इतीदम' इस पद से अवगत कराया गया है कि यह सहस्रनाम पूरा कहा गया है। यह न तो एक हजार से कम है और न ही एक हजार से अधिक है। 'दिव्य पद' से यह बताया गया है कि भगवान् (श्रीहरि) के अप्राकृत नामों का मुख्य रूप से कीर्तन किया गया है। यद्यपि यह संख्या प्रकारान्तर से भी पूरी हो सकती है। जो इस सहस्रनाम को श्रवण करता है या इसका कीर्तन करता है, वह मनुष्य इस संसार में या दूसरे लोक में कभी भी अकल्याण को प्राप्त नहीं करता है॥ १२१–१२२॥ इस (दिव्य) सहस्रनाम का पाठ करने से ब्राह्मण वेदान्त का ज्ञाता, क्षत्रिय विजयी, वैश्य धनी और शूद्र (इसको) सुनने से सुख प्राप्त करता है॥ १२३॥

धर्मार्थी प्राप्नुयाद्धर्ममर्थार्थी चार्थमाप्नुयात्।
कामानवाप्नुयात्कामी प्रजार्थी प्राप्नुयात्प्रजाम्॥ १२४॥
भक्तिमान्यः सदोत्थाय शुचिस्तद्गतमानसः।
सहस्रं वासुदेवस्य नाम्नामेतत्प्रकीर्तयेत्॥ १२५॥
यशः प्राप्नोति विपुलं ज्ञातिप्राधान्यमेव च।
अचलां श्रियमाप्नोति श्रेयः प्राप्नोत्यनुत्तमम्॥ १२६॥
न भयं क्वचिदाप्नोति वीर्यं तेजश्च विन्दति।
भवत्यरोगो द्युतिमान्बलरूपगुणान्वितः॥ १२७॥
रोगार्तो मुच्यते रोगाद्बद्धो मुच्येत बन्धनात्।
भयान्मुच्येत भीतस्तु मुच्येतापन्न आपदः॥ १२८॥
दुर्गाण्यतितरत्याशु पुरुषः पुरुषोत्तमम्।
स्तुवन्नामसहस्रेण नित्यं भक्तिसमन्वितः॥ १२९॥
वासुदेवाश्रयो मर्त्यो वासुदेवपरायणः।
सर्वपापविशुद्धात्मा याति ब्रह्म सनातनम्॥ १३०॥

---

भावार्थ—इस सहस्रनाम के पाठ करने से धर्म चाहनेवाला मनुष्य धर्म प्राप्त करता है, धन चाहनेवाला धन प्राप्त करता है, कामी पुरुष काम को प्राप्त करता है तथा प्रजार्थी प्रजा को प्राप्त करता है। भगवान् में भक्ति रखनेवाला मनुष्य पवित्र होकर भगवान् को अपने हृदय में सदैव धारण करके भगवान् वासुदेव के सहस्रनामों का कीर्तन करता है। वह महान् यश, (अपनी) जाति में प्रमुख, अचल लक्ष्मी एवं सबसे उत्तम कल्याण को प्राप्त करता है॥ १२४–१२६ ॥ ऐसे मनुष्य को कहीं भी भय नहीं होता है और वह वीर्य एवं तेज को प्राप्त करता है, इसके साथ ही साथ निरोग, कान्तिमान्, बलवान्, रूपवान् और गुणवान् हो जाता है। रोगी रोग से, बँधा हुआ बन्धन से, भयभीत भय से और विपत्तिग्रस्त विपत्ति से छूट जाता है॥ १२७–१२८ ॥ इस (दिव्य) सहस्रनाम के द्वारा भक्तिपूर्वक भगवान् पुरुषोत्तम की स्तुति करनेवाला मनुष्य शीघ्र ही दुःखों से मुक्त हो जाता है। भगवान् वासुदेव के आश्रित रहनेवाला वासुदेव परायण मनुष्य समस्त पापों से पवित्र होकर सनातन ब्रह्म को प्राप्त करता है॥ १२९–१३० ॥

न वासुदेवभक्तानामशुभं विद्यते क्वचित्।
जन्ममृत्युजराव्याधिभयं नैवोपजायते॥ १३१॥
इमं स्तवमधीयानः श्रद्धाभक्तिसमन्वितः।
युज्येतात्मसुखक्षान्ति श्रीधृतिस्मृतिकीर्तिभिः॥ १३२॥
न क्रोधो न च मात्सर्यं न लोभो नाशुभा मतिः।
भवन्ति कृतपुण्यानां भक्तानां पुरुषोत्तमे॥ १३३॥
द्यौः सचन्द्रार्कनक्षत्रा खं दिशो भूर्महोदधिः।
वासुदेवस्य वीर्येण विधृतानि महात्मनः॥ १३४॥
ससुरासुरगन्धर्वं सयक्षोरगराक्षसम्।
जगद्वशे वर्ततेदं कृष्णस्य सचराचरम्॥ १३५॥
इन्द्रियाणि मनो बुद्धिः सत्त्वं तेजो बलं धृतिः।
वासुदेवात्मकान्याहुः क्षेत्रं क्षेत्रज्ञ एव च॥ १३६॥
सर्वागमानामाचारः प्रथमं परिकल्पते।
आचारप्रभवो धर्मो धर्मस्य प्रभुरच्युतः॥ १३७॥

---

**भावार्थ**—भगवान् वासुदेव के भक्तों को कहीं भी अशुभ फल प्राप्त नहीं होता है तथा उस मनुष्य को जन्म, मृत्यु, वृद्धावस्था और रोगों का भय (कदापि) नहीं होता है। जो मनुष्य इस स्तोत्र का श्रद्धा और भक्ति से पाठ करता है, वह मनुष्य आत्मसुख, क्षमा, लक्ष्मी, धैर्य, स्मृति और कीर्ति से युक्त हो जाता है॥ १३१–१३२॥ पुरुषोत्तम भगवान् से पुण्यात्मा भक्तों को क्रोध, मात्सर्य, लोभ न होते हुए उनकी बुद्धि भी शुभ में ही लगी रहती है। चन्द्र, सूर्य और नक्षत्रों के साथ स्वर्ग, आकाश, दिशाएँ और समुद्र भगवान् वासुदेव के वीर्य से ही धारण किये गये हैं। देवता, असुर, गन्धर्व, यक्ष, सर्प और राक्षसों के सहित यह सम्पूर्ण चराचर जगत् भगवान् श्रीकृष्ण के वंशवर्त्ती हैं॥ १३३–१३५॥ (सभी) इन्द्रियाँ, मन, बुद्धि, अन्तःकरण, तेज, बल, धैर्य, क्षेत्र और क्षेत्रज्ञ इन सभी को वासुदेव का ही रूप कहा गया है। सभी शास्त्रों में सबसे पहले आचार की ही कल्पना की गयी है, (क्योंकि) आचार से ही धर्म होता है तथा धर्म के प्रभु भगवान् अच्युत ही हैं॥ १३६–१३७॥

ऋषयः पितरो देवा महाभूतानि धातवः।
जङ्गमाजङ्गमं चेदं जगन्नारायणोद्भवम्॥ १३८॥
योगो ज्ञानं तथा सांख्यं विद्याः शिल्पादि कर्म च।
वेदाः शास्त्राणि विज्ञानमेतत्सर्वं जनार्दनात्॥ १३९॥
एको विष्णुर्महद्भूतं पृथग्भूतान्यनेकशः।
त्रींल्लोकान्व्याप्य भूतात्माभुङ्क्तेविश्वभुगव्ययः॥ १४०॥
इमं स्तवं भगवतो विष्णोर्व्यासेन कीर्तितम्।
पठेद्य इच्छेत्पुरुषः श्रेयः प्राप्तुं सुखानि च॥ १४१॥
विश्वेश्वरमजं देवं जगतः प्रभवाप्ययम्।
भजन्ति ये पुष्कराक्षं न ते यान्ति पराभवम्॥ १४२॥

॥ श्रीविष्णुसहस्रनामस्तोत्रं सम्पूर्णः॥

---

**भावार्थ**—ऋषि, पितर, देवता, महाभूत, धातुएँ तथा यह चराचर संसार ही श्रीनारायण से पैदा हुए हैं॥ १३८॥ योग, ज्ञान और सांख्यादि विद्यायें, शिल्पादिकर्म, वेद और शास्त्र तथा विज्ञान यह सभी श्रीजनार्दन से ही उत्पन्न हुए हैं॥ १३९॥ (केवल) एकमात्र श्रीविष्णु ही महत्स्वरूप हैं। यह सर्वभूतात्मा विश्वभुक् अविनाशी प्रभु ही तीनों लोकों को व्याप्त कर नाना—प्रकार के भूतों को अनेकानेक प्रकार से भोगते हैं॥ १४०॥ जिस मानव को कल्याण और सुख को प्राप्त करने की इच्छा वह श्रीव्यासजी के कहे हुए (इस) भगवान् विष्णु के इस (दिव्य) सहस्रनाम स्तोत्र का पाठ करे॥ १४१॥ जो पुरुष विश्वेश्वर, अजन्मा तथा संसार की उत्पत्ति और लय के स्थान देवादिदेव भगवान् पुण्डरीकाक्ष (श्रीहरि) का भजन करते हैं, उनका (कभी भी) पराभव नहीं होता है॥ १४२॥

॥ हिन्दी टीका सहित विष्णुसहस्रनामस्तोत्र सम्पूर्ण हुआ॥

## भूमिपूजनम्

कुण्डमण्डपनिर्माण के पूर्व आचार्य एवं ब्राह्मण शान्तिपाठ करके भूमि, कूर्म, अनन्त और वराह की पूजा कर्ता और उसकी पत्नी से करवाने के पहले मण्डप के आगे या उत्तरदिशा अथवा ईशानकोण में कुशा या कम्बल के आसन पर उनको बैठाकर निम्न संकल्प करावें—

ॐ विष्णुर्विष्णुर्विष्णुः श्रीमद्भगवतो महापुरुषस्य विष्णोराज्ञया प्रवर्तमानस्य अद्य श्रीब्रह्मणोऽह्नि द्वितीयपरार्द्धे श्रीश्वेतवाराहकल्पे वैवस्वत-मन्वन्तरे अष्टाविंशतितमे कलियुगे कलिप्रथमचरणे जम्बूद्वीपे भरतखण्डे भारतवर्षे आर्यावर्तैकदेशे, अमुकक्षेत्रे अमुकनद्याः अमुकतीरे विक्रमशके बौद्धावतारे अमुकनाम्नि संवत्सरे अमुकायने अमुकऋतौ महामाङ्गल्यप्रद-मासोत्तमे मासे अमुकपक्षे अमुकतिथौ अमुकवासरे अमुकनक्षत्रे अमुकयोगे अमुककरणे अमुकराशिस्थिते चन्द्रे अमुकराशिस्थिते सूर्ये अमुकराशिस्थिते देवगुरौ शेषेषु ग्रहेषु यथास्थानस्थितेषु सत्सु एवं गुणगणविशेषणविशिष्टायां शुभपुण्यतिथौ अमुकगोत्रोऽमुकशर्माहं (वर्माऽहम्, गुप्तोऽहम्, दासोऽहम्) करिष्यमाण होमात्मक-श्रीसन्तानगोपालानुष्ठानोपयोगि मण्डपायतनादिनिर्मातुं भूमिकूर्मानन्तवराहाणां विश्वकर्मणश्च पूजनं करिष्ये। तदङ्गत्त्वेन स्वस्ति-पुण्याहवाचनादिकं च करिष्ये। तत्रादौ निर्विघ्नता सिद्ध्यर्थं गणेशाम्बिकयोः पूजनं च करिष्ये। आचार्य निम्न दो श्लोकों का उच्चारण करते हुए कर्ता से भूमिपूजन करवायें—

चतुर्भुजां शुक्लवर्णां कूर्मपृष्ठोपरिस्थिताम्।
शंखपद्मपरां चक्रशूलयुक्तां धरां भजे॥ १॥
आगच्छ देवि कल्याणि वसुधे लोकधारिणि।
पृथिवि त्वं ब्रह्मदत्तासि काश्यपेनाभिनन्दिता॥ २॥

ॐ स्योना पृथिवि नो भवानृक्षरा निवेशनी। यच्छा नः शर्म सप्रथाः॥ इस मन्त्र से पूजन करके पुनः—ॐ भूरसि भूमिरस्यदितिरसि विश्वधाया विश्वस्य भुवनस्य धर्त्री। पृथिवीं यच्छ पृथिवीं दृर्ठ०ह पृथिवीं मा हिर्ठ०सीः॥ आचार्य इस मन्त्र से पुष्पाञ्जलि प्रदान करवाके कर्ता से निम्न श्लोक का उच्चारण करावें—

उद्धृतासि वराहेण कृष्णेन शतबाहुना।
दंष्ट्राग्रैर्लोलया देवि यज्ञार्थं प्रणमाम्यहम्॥

कर्ता साष्टांग प्रणाम कर ताँबे के पात्र में गौ दूध, जल, कुशा, जौ, तिल, अक्षत, पीली–सरसों, फूल और सुवर्ण आदि लेकर घुटनों के बल धरणी को प्राप्त करके कहे–

ब्रह्मणा निर्मिते देवि विष्णुना शंकरेण च।
पार्वत्या चैव गायत्र्या स्कन्देन श्रवणेन च॥
यमेन पूजिते देवि धर्मस्य विजिगषिया।
सौभाग्यं देहि पुत्रांश्च मनो रूपं च पूजिते॥
उद्धृतासि वराहेण सशैलवनकानने।
मण्डपं कारयामद्य त्वदूर्ध्वं शुभलक्षणम्।
गृहाणार्घ्यमिमं देवि प्रसन्ना वरदा भव॥

कर्ता अर्घ्य प्रदान करके हाथों को जोड़ निम्न श्लोक का उच्चारण करके प्रार्थना करे–

उपचारानिमांस्तुभ्यं ददामि परमेश्वरि।
भक्त्या गृहाण देवेशि त्वामहं शरणं गतः॥

आचार्य निम्न वाक्य का कर्ता से उच्चारण करवाते हुए पूजा निवेदित कर बलि समर्पित करावें–

**ॐ सपरिवारायै भूम्यै नमः, इमं महाबलिं समर्पयामीति गन्ध–पुष्प–पायससक्तुलाजैः सघृतैः सदीपैर्महाबलिं समर्पयामि।**

आचार्य निम्न श्लोकों का उच्चारण करते हुए कर्ता से प्रार्थना करवायें–

नन्दे नन्दय वासिष्ठे वसुभिः प्रजया सह।
जय भार्गवदायादे प्रजानां जयमावह॥
पूर्णे गिरिशदायादे पूर्णकामं कुरुष्व मे।
भद्रे काश्यपदायादे कुरुभद्रां मतिं मम॥
सर्वबीजसमायुक्ते सर्वरत्नौषधावृते।
रुचिरे नन्दने नन्दे वासिष्ठे रम्यतामिह॥
प्रजापतिसुते देवि चतुरस्त्रमहीयसि।
सुभगे स्तुवते देवि गृहे काश्यपि रम्यताम्॥
पूजिते परमाचार्यैर्गन्धमाल्यैरलङ्कृते।
भवभूतिकरी देवि गृहे भार्गवि रम्यताम्॥

अव्यक्ते चाहते पूर्णे शुभे चांगिरसःसुते।
इष्टदे त्वं प्रयच्छेष्टं त्वां प्रतिष्ठापयाम्यहम्॥
देशस्वामि पुरस्वामि गृहस्वामि परिग्रहे।
मनुष्यधनहस्त्यश्वपशुवृद्धिप्रदा भव॥

आचार्य पंचोपचार से पूजा करवाने के उपरान्त निम्न मन्त्र का उच्चारण करके कर्ता से अनन्तदेव का पूजन करवायें—ॐ स्योना पृथिवी नो भवानृक्षरा निबेशनि। यच्छा नः शर्म सप्रथाः॥ ॐ अनन्ताय नमः॥

आचार्य निम्न मन्त्र का उच्चारण करके कूर्मदेवता का पूजन कर्ता से करवायें—ॐ यस्य कुर्मो गृहे हविस्तमग्ने वर्धया त्वम्। तस्मै देवा अधिब्रवन्नयं च ब्रह्मणस्पतिः॥ ॐ कूर्माय नमः॥

आचार्य निम्न मन्त्र के द्वारा कर्ता से विश्वकर्माजी का पूजन करवायें—ॐ विश्वकर्मन्हविषा वर्धनेन त्रातारमिन्द्रमकृणोरवध्यम्। तस्मै विशः समनमन्त पूर्वीरयमुग्रो विहव्यो यथासत्॥ ॐ विश्वकर्मणे नमः॥

आचार्य निम्न मन्त्र का उच्चारण करके वाराह का पूजन कर्ता से करवायें—ॐ खड्गो वैश्वदेवः श्वा कृष्णः कर्णो गर्दभस्तरक्षुस्ते रक्षसामिन्द्राय सूकरः सिंठ०हो मारुतः कृकलासः पिप्पका शकुनिस्ते शरव्यायै विश्वेषां देवानां पृषतः॥

प्रार्थना

समुद्रवसने देवि पर्वतस्तनमण्डले।
विष्णुपत्नि नमस्तुभ्यं भूमिदेवि नमोस्तु ते॥

'ॐ पृथिवीकूर्मानन्तादिपूजाविधौ यन्यूनातिरिक्तं तत्सर्वं परिपूर्णमस्तु'।

क्षमाप्रार्थना

आवाहनं न जानामि न जानामि विसर्जनम्।
पूजां चैव न जानामि क्षमस्व परमेश्वरि॥
यस्य स्मृत्या च नामोक्त्या तपोयज्ञक्रियादिषु।
न्यूनं सम्पूर्णतां याति सद्यो वन्दे तमच्युतम्॥
प्रमादात् कुर्वतां कर्म प्रच्यवेताध्वरेषु यत्।
स्मरणादेव तद्विष्णोः सम्पूर्णं स्यादिति श्रुतिः॥

॥ इति भूमिपूजनम् ॥

## गोपालश्रीकृष्णस्य महत्त्वपूर्णमन्त्रा:

१. **'ॐ श्रीं नमः श्रीकृष्णाय परिपूर्णतमाय स्वाहा'**। यह भगवान् श्रीकृष्ण का सप्तदशाक्षर महामन्त्र है। इस मन्त्र का पाँच लाख जाप करने से यह मन्त्र सिद्ध हो जाता है। जप के समय हवन का दशांश अभिषेक, अभिषेक का दशांश तर्पण तथा तर्पण का दशांश मार्जन करने का विधान शास्त्रों में वर्णित है। जिस व्यक्ति को यह मन्त्र सिद्ध हो जाता है, उसे सब कुछ प्राप्त हो जाता है।

२. **'गोवल्लभाय स्वाहा'** इस सात अक्षरों वाले श्रीकृष्णमन्त्र का जाप जो भी साधक करता है, उसे सम्पूर्ण सिद्धियों की प्राप्ति होती है।

३. **'गोकुल नाथाय नमः'** इस आठ अक्षरों वाले श्रीकृष्णमन्त्र का जो भी साधक जाप करता है, उसकी सभी इच्छाएँ व अभिलाषाएँ पूर्ण होती है।

४. **'क्लीं ग्लौं क्लीं श्यामलाङ्गाय नमः'** यह दस अक्षरों वाला मन्त्र श्रीकृष्ण का है इसका जो भी साधक जाप करता है, उसे सम्पूर्ण सिद्धियों की प्राप्ति होती है।

५. **'ॐ नमो भगवते श्रीगोविन्दाय'** इस कृष्ण द्वादशाक्षर मन्त्र का जो भी साधक जाप करता है, उस सब कुछ प्राप्त हो जाता है।

६. **'ऐं क्लीं कृष्णाय ह्रीं गोविन्दाय श्री गोपीजनवल्लभाय स्वाहा ह्सौं।'** यह बाईस अक्षरों वाला श्रीकृष्ण का मन्त्र है, जो भी साधक इस मन्त्र का जाप करता है, उसे वागीशत्व की प्राप्ति होती है।

७. **'ॐ श्रीं ह्रीं क्लीं श्रीकृष्णाय गोविन्दाय गोपीजन वल्लभाय श्रीं श्रीं श्रीं'** यह तेईस अक्षरों वाला श्रीकृष्ण का मन्त्र है, जो भी साधक इस मन्त्र का जाप करता है, उसकी सभी बाधाएँ स्वतः नष्ट हो जाती है।

८. **'ॐ नमो भगवते नन्दपुत्राय आनन्दवपुषे गोपीजनवल्लभाय स्वाहा।'** यह अट्ठाईस अक्षरों वाला श्रीकृष्ण का मन्त्र है, जो भी साधक इस मन्त्र का जाप करता है, उसको समस्त अभीष्ट वस्तुएँ प्राप्त होती है।

९. **'लीलादण्ड गोपीजनसंसक्तदोर्दण्ड बालरूप मेघश्याम भगवन् विष्णो स्वाहा।'** यह उनतीस अक्षरों वाला श्रीकृष्ण का मन्त्र है, जो भी साधक इसका

एक लाख जप और घृत, शक्कर, शहद में तिल और चावल को मिलाकर हवन करता है। उसे स्थिर लक्ष्मी की प्राप्ति होती है।

१०. **'नन्दपुत्राय श्यामलाङ्गाय बालवपुषे कृष्णाय गोविन्दाय गोपीजनवल्लभाय स्वाहा।'** यह बत्तीस अक्षरोंवाला मन्त्र श्रीकृष्ण का है, जो भी साधक इसका एक लाख जाप करता है और जाप के उपरान्त पायस, गो–दुग्ध व शक्कर से निर्मित खीर द्वारा दशांश हवन करता है। उसकी समस्त मनोकामनाएँ पूर्ण होती है।

११. **ॐ कृष्ण कृष्ण महाकृष्ण सर्वज्ञ त्वं प्रसीद मे। रमारमण विद्येश विद्यामाशु प्रयच्छ मे॥** यह तैंतीस अक्षरोंवाला मन्त्र श्रीकृष्ण का है, इस श्रीकृष्ण मन्त्र का जो भी साधक जाप करता है, उसे समस्त प्रकार की विद्याएँ निःसन्देह प्राप्त होती है।

१२. **ॐ कृं कृष्णाय नमः।** यह श्रीकृष्ण का मूलमन्त्र है।

---

## श्रीसन्तानगोपालविषये विशेषविचारः

१. धर्मग्रन्थों के मतानुसार श्रीसन्तानगोपाल पुत्र को देनेवाले हैं, जो भी नर–नारी इनकी साङ्गोपांगविधि से उपासना करते हैं, उन्हें निःसन्देह पुत्र प्राप्त होता है।

२. जो प्राणी भक्तिपूर्वक श्रीसन्तानगोपाल का दिव्य मन्दिर बनवाता है, वह समस्त पापों से मुक्त होकर विष्णुलोक को प्राप्त करता है।

३. जो प्राणी निष्काम भाव से श्रीसन्तानगोपालजी की विधिवत् प्रतिष्ठा करवाते हैं, वे दैहिक दुःखों से मुक्त हो जाते हैं।

४. जो प्राणी श्रीसन्तानगोपालजी की स्थापना करके उनका ही नित्य पूजन करते हैं, उनके समस्त मनोरथ परिपूर्ण होते हैं और वह परमपद को प्राप्त कर लेते हैं। इनका नित्य पूजन करने से स्वर्ग और मोक्ष की प्राप्ति होती है।

५. जो वन्ध्या नारी श्रीसन्तानगोपालजी को प्रतिदिन पूजन के भोग में मक्खन प्रदत्त करती है, उसे पुत्र, धन और सौभाग्य की प्राप्ति होती है।

६. जो मनुष्य भक्तिपूर्वक श्रीसन्तानगोपालजी के मन्दिर की एक बार ही प्रदक्षिणा कर लेता है, ऐसे प्राणी को सम्पूर्ण पृथ्वी की परिक्रमा का फल प्राप्त होता है और वह स्वर्ग में निवास करता है।

७. जो मनुष्य श्रीसन्तानगोपालजी के मन्दिर में प्रतिदिन झाड़ू लगाते हैं, वह सभी पापों से मुक्त होकर विष्णुलोक को प्राप्त करते हैं।

८. जो मनुष्य गोमय, मिट्टी और जल से श्रीसन्तानगोपालजी के मन्दिर की भूमि का लेपन करते हैं, वह अक्षय फल प्राप्त करके विष्णुलोक में प्रतिष्ठित होते हैं।

९. शास्त्रों के मतानुसार इस कलिकाल में जिन लोगों को पुत्र नहीं है, उन्हें श्रीसन्तानगोपालजी का अनुष्ठान अवश्य ही कराना चाहिए। इनके अनुष्ठान से निःसन्देह पुत्र की प्राप्ति होती है।

१०. जो निःसन्तान दम्पत्ति श्रीसन्तानगोपालजी का नित्य पूजन करते हैं, उन्हें पुत्र की प्राप्ति के साथ ही साथ स्वर्ग और मोक्ष दोनों की ही प्राप्ति होती है।

११. जो मनुष्य माहिषगुग्गुल, घृत और शक्कर से बनी हुई धूप को श्रीसन्तानगोपालजी को अर्पित करते हैं, वे समस्त दिशाओं में धूप दिखाने से सभी पापों से मुक्त होकर अप्सराओं से युक्त विमान द्वारा वायुलोक में प्रतिष्ठित होते हैं।

---

## श्रीसन्तानगोपालानुष्ठान का संक्षिप्त स्वरूप

श्रीसन्तानगोपालअनुष्ठान को साङ्गोपांग सुसम्पन्न करने के लिए कर्ता सर्वप्रथम उपवास और सर्वप्रायश्चित करे। तदुपरान्त पञ्चाङ्ग और आचार्यादिवरण के उपरान्त कर्ता अपने बन्धु–बान्धवों के साथ बाजे–गाजे के साथ मण्डप में पश्चिम द्वार से प्रवेश करें। अनन्तर आचार्य द्वारा दिग्रक्षण, मण्डपप्रोक्षण, वास्तुपूजन, मण्डपपूजन, न्यासपूर्वक प्रधान–पूजन, योगिनीपूजन, क्षेत्रपालपूजन, अरणीपूजन, अरणीमन्थन, पञ्चभू–संस्कारपूर्वक अग्निस्थापन, कुशकण्डिका, ग्रहपूजन, आधार–आज्यभागत्याग, ग्रहहवन, न्यास और प्रधान देवता श्रीसन्तानगोपाल के निम्न मन्त्र से एक लाख साठ हजार या सोलह हजार आहुति अग्निकुण्ड में प्रदान करे–

ॐ देवकीसुत गोविन्द वासुदेव जगत्पते।
देहि मे तनयं कृष्ण त्वामहं शरणं गतः स्वाहा॥

मण्डपपूजन और प्रधान की आहुति पूर्णाहुतिपर्यन्त प्रतिदिन करे, प्रधानाहुति पूर्ण होने के बाद 'श्रीगोपालसहस्त्रनामावली' से हवन करे। इसके पश्चात् आवाहित देवताओं का वैदिक मन्त्र से या नाममन्त्र से हवन करे। अनन्तर अग्निपूजन, स्विष्टकृत्, नवाहुति, दशदिक्पालादि बली, पूर्णाहुति और वसोर्द्धारा निपातन करे। पश्चात् त्र्यायुख और पूर्णपात्रदान करे। अनन्तर शय्यादान, प्रधानपीठ और मण्डपदान का संकल्प करे। पश्चात् भूयसी और कर्माङ्ग गोदानादि करे। पुनः अभिषेक, अवभृथस्नान और ब्राह्मणों को मण्डप में दक्षिणा प्रदान करे। अन्त में देवविसर्जन और ब्राह्मण भोजन करावे। यही श्रीसन्तानगोपालअनुष्ठान का संक्षिप्त स्वरूप है।

श्रीसन्तानगोपाल अनुष्ठान पाँच, सात, आठ या नौ दिन में पूर्ण होता है। इसमें कम से कम आचार्य सहित पाँच विद्वानों का वरण करना चाहिए। किन्तु हवन करनेवाले ब्राह्मणों की संख्या ग्यारह होनी चाहिए, इनका भी वरण होता है। इस अनुष्ठान को माघ, वैशाख, कार्तिक और अगहन मास के शुक्ल पक्ष में ज्योतिषी के द्वारा बताये गये शुभ–मुहूर्त में प्रारम्भ करना चाहिए। इस अनुष्ठान को करने से निःसन्देह श्रीसन्तानगोपालजी की कृपा से पुत्र की प्राप्ति होती है।

---

# गोपालश्रीकृष्ण

वैवस्वत मन्वन्तर के अट्ठाइसवें द्वापर में भगवान् विष्णु के प्रमुख अवतार श्रीकृष्ण अवतरित हुए। अभी तक जो भी अवतार हुए थे, उनमें यह अवतार अत्यन्त विलक्षण था, क्योंकि श्रीकृष्ण सोलह कलाओं से पूर्ण होकर इस पृथ्वी पर अवतरित हुए थे। इनके इस अवतार का मुख्य कारण यह था कि सम्पूर्ण पृथ्वी दुष्टों एवं पतितों के भार से पीड़ित थी, उस भार को नष्ट करने के लिए भाद्रपद मास के कृष्ण पक्ष की अष्टमी तिथि की अर्द्धरात्रि को भगवान् विष्णु ने माता देवकी के हृदयकोश से कृष्णांवतार पुत्र के रूप में लिया था।

वसुदेव द्वारा बालक कृष्ण को नन्दजी को देने के उपरान्त नन्दजी के गृह में इस बालक का लालन–पालन और पोषण हुआ। बाल्यावस्था में ही श्रीकृष्ण ने पूतना, शकटासुर, तृणावर्त को मृत्यु के मुख में पहुँचा दिया।

भगवान् गोपालश्रीकृष्ण का ऐसा मनमोहक रूप था, जिसे देखकर पूरा गोकुल ग्राम स्तब्ध रह जाता था। जब ये घुटने के बल चलते थे, तो उनकी करधनी और पैंजनिया बजने लगती थी। कुछ और बड़ा होने पर गोपालश्रीकृष्ण समवयस्क ब्रजबालकों के साथ अत्यधिक मधुर खेल खेलने लगे, जिसे देख गोपियाँ आनन्दविह्वल हो जाती थीं। बाल्यावस्था में दूध व मक्खन से भरी मटकी यह प्राप्त नहीं कर पाते थे, तो उसमें छेद कर डालते थे, तब उन्हें पता चलता था कि किस मटकी में दही है और कौन–सी मटकी में मक्खन है। यदि कोई मटकी छीके के ऊपर रख दी जाती थी, तो यह पीढ़े और ऊखल पर चढ़कर उसे पाने का प्रयत्न करते थे। इतना ही नहीं इन्होंने बाल्यावस्था में ही नलकूबर और मणिग्रीव को श्राप से मुक्ति भी दिलाई थी।

परम मनोहर होता है। इनकी प्रकृति शान्त और इनके सभी अंग अति सुन्दर हैं। इनसे बढ़कर इस संसार में दूसरा कोई हो ही नहीं सकता। इनके विशाल नेत्र शरत्काल के मध्याह्न में खिले हुए कमलों के शोभा को भी हर लेते हैं। मोतियों की शोभा को लज्जित करनेवाली इनकी सुन्दर दन्तपंक्ति है, मुकुट में मोर की पाँख सुशोभित है, मालती की माला से वे अनुपम शोभा पा रहे हैं। इनकी सुन्दर नासिका है, मुख पर मधुर मुस्कान है, इनकी दो भुजाएँ हैं, हाथों में बाँसुरी सुशोभित है, ये रत्नमय भूषणों से भूषित हैं।

ये समस्त संसार के स्वामी हैं, सम्पूर्ण शक्तियों से युक्त और सर्वव्यापी पूर्ण पुरुष हैं। समस्त ऐश्वर्य प्रदान करना इनका स्वभाव है। ये परम स्वतन्त्र एवं सम्पूर्ण मङ्गल के भण्डार हैं, इन्हीं देवादिदेव सनातन प्रभु का वैष्णव पुरुष निरन्तर ध्यान करते हैं और इनकी कृपा से मृत्यु, जरा, व्याधि, शोक और समस्त भय नष्ट हो जाते हैं। ब्रह्मा की आयु इनके एकनिमिष की तुलना में है। वही यह परब्रह्म सन्तानगोपाल श्रीकृष्ण कहलाते हैं।

गोपालश्रीकृष्ण ही सम्पूर्ण ब्रह्माण्डों के एकमात्र ईश्वर हैं, जो प्रकृति से परे हैं। उनका विग्रह सत्, चित् और आनन्दमय है। ब्रह्मा प्रभृत्रि देवता, महाविराट् और स्वल्पविराट् सभी उन परम प्रभु परमात्मा के अंश हैं। प्रकृति भी उनका अंश है। इस प्रकार से गोपालश्रीकृष्ण दो रूपों में विभक्त हो जाते हैं—एक द्विभुज और दूसरा चतुर्भुज। चतुर्भुज श्रीहरि वैकुण्ठ में विराजते हैं और स्वयं द्विभुज का गोलोक में निवास होता है। बाल्यावस्था से स्वधामगमन तक जाने से पहले गोपालश्रीकृष्ण ने इस पृथ्वी से अधर्म का नाश कर धर्म की स्थापना की थी।

---

## श्रीसन्तानगोपालानुष्ठानसामग्री

रोली एक पाव, मौली एक बड़ी लच्छी, अबीर (गुलाब), बुक्का (अभ्रक), धूपबत्ती पाँच पैकेट, केसर छह मासा, कर्पूर चार तोला, सिन्दूर दो तोला, पीसी हलदी एक पाव, यज्ञोपवीत पचास, रूई एक पाव, चावल पाँच किलो, पान पचास प्रतिदिन, सुपारी पाँच किलो, विविध मालपुआ, लड्डू. माखन, मिश्री, दूध-दही प्रतिदिन (भोग के लिए), ऋतुफल एक दर्जन प्रतिदिन, बतासा डेढ़ किलो, पंचमेवा डेढ़ किलो, मिश्री डेढ़ किलो, छोटी इलायची दो तोला, जावित्री दो तोला, लवंग दो तोला, जायफल पन्द्रह, अतर की शीशी एक, गुलाबजल की शीशी एक, कस्तूरी की शीशी एक, शक्कर एक पाव प्रतिदिन, दूध आधा लीटर प्रतिदिन, दही एक पाव प्रतिदिन, गो घृत दो टिन, शहद एक पाव, गाय का गोबर, गोमूत्र, पीली सरसों, कच्चा सूत एक बड़ी लच्छी।

पुष्पमाला एक दर्जन, पुष्प फुटकर, दूर्वा, तुलसीपत्र, सुगन्धित पुष्पों की माला, गुलाब के पुष्पों की माला प्रतिदिन, कमलपुष्प प्रतिदिन, कुशा, गंगाजल प्रतिदिन, नारियल जटादार पच्चीस, गिरि के गोले ग्यारह, चन्दन का मुट्ठा, हरसा एक, रुद्राक्ष की माला एक, लाल रंग, हरा रंग, पीला रंग; काला रंग दो-दो रुपये का, पंचरत्न की पुड़िया सात।

**पंचपल्लव**—आम्रपत्र, गूलरपत्र, पाकरपत्र वटपत्र, पीपलपत्र।

**सप्तमृत्तिका**—हाथी के स्थान की मिट्टी, घोड़े के स्थान की मिट्टी, बिल (दीमक) की मिट्टी, नदी संगम की मिट्टी, तालाब की मिट्टी, राजद्वार (चतुष्पथ) की मिट्टी, गोशाला की मिट्टी।

**सप्तधान्य**—यव, गेहूँ, धान, चना, तिल डेढ़-डेढ़ किलो, ककुनी एक पाव, सावाँ आधा किलो।

**सर्वौषधि**—५ रुपये का मुरा, ५ रुपये का जटामासी, ५ रुपये का वच, ५ रुपये का कूट, ५ रुपये का शिलाजीत, ५ रुपये का आंवाहलदी और दारू-हलदी, ५ रुपये का सठी (कचूर), ५ रुपये का चंपा, ५ रुपये का नागर-मोथा।

**नवग्रहकाष्ठ**—मदार की लकड़ी १०८, पलाश की लकड़ी १०८, खैर की लकड़ी १०८, अपामार्ग की लकड़ी

१०८, पीपल की लकड़ी १०८, गूलर की लकड़ी १०८, शमी की लकड़ी १०८, दूर्वा १०८, कुशा १०८।

मृगचर्म १, कम्बल १, सूत की डोरी १० हाथ की, लोहे की कटिया ४, ताँबे का तार २५ हाथ, काष्ठ की चौकी २, काष्ठ का पीढ़ा ४, काला उड़द १॥ सेर।

**अनुष्ठान के पात्र**–प्रणीता, प्रोक्षणी, स्रुवा, स्रुचि, स्फय, वसोर्धारा, अरणी-मन्था। शंख १, घण्टा १, घड़ौल १, आरतीदानी १, प्रधानकलश ताम्र का १, वास्तुकलश ताम्र का १, क्षेत्रपाल कलश ताम्र का १ योगिनीकलश ताम्र का ३, रुद्रकलश ताम्र का १, प्रवेशकलश ताम्र का १, कलश ताम्र के १८, पूर्णपात्र १, प्रधानकुण्ड का कलश ताम्र का १, आज्यस्थाली बड़ी १, चरुस्थाली १, अभिषेकपात्र १, कांसे की थाली १, कलछुल १, सड़सी १, छायापात्र कांसे का २, कटोरी पूजन के लिए ११, बाल्टी १, गंगासागर १।

**देवताओं को चढ़ाने के वस्त्र**–भगवान के लिए रेशमी पीताम्बर एक, रेशमी जनानी साड़ी एक, कब्जा जनाना एक, रेशमी चुंदड़ी एक, सौभाग्य पिटारी एक, शृङ्गारदान एक, दुशाला अथवा ऊनी चादर एक, धोती पन्द्रह या ग्यारह, दुपट्टा पन्द्रह अथवा ग्यारह, अँगोछा पन्द्रह अथवा ग्यारह।

**ध्वजा-पताका तथा वेदी के लिये वस्त्र**–सफेद कपड़ा पचीस मीटर, लाल कपड़ा पन्द्रह मीटर, हरा कपड़ा पन्द्रह मीटर, काला कपड़ा पन्द्रह मीटर, पीला कपड़ा पन्द्रह मीटर, चंदवा पचरंगा बड़ा एक, मण्डपाच्छादनार्थ वस्त्र सफेद थान दो।

प्रधान देवता श्रीसन्तानगोपालजी की स्वर्ण प्रतिमा, वास्तुकी प्रतिमा सुवर्ण की छह, क्षेत्रपाल, योगिनी, नवग्रह की प्रतिमा सुवर्ण की, स्वर्ण की शलाका एक, स्वर्ण की जिह्वा एक, सुवर्ण खण्ड इक्यावन, चाँदी का सिंहासन एक, चाँदी का छत्र एक, चाँदी का चंवर एक, चाँदी के सभी भोजन पात्र, चाँदी का पंचपात्र एक, चाँदी की धूपदानी एक, चाँदी की आरतीदानी एक, चाँदी का चौकोरपत्र एक।

**आचार्यवरण-सामग्री**–

पीताम्बर रेशमी एक, दुशाला एक, सिल्क रेशमी एक, एक स्वर्ण की अंगूठी, अंगोछा एक, लोटा एक, गिलास एक, पंचपात्र एक, आचमनी एक, अर्घा एक, तष्टा एक, रुद्राक्ष की माला एक, ऊनी आसन एक, गोमुखी माला एक, खड़ाऊँ एक, यज्ञोपवीत एक।

**ब्राह्मणों की वरण-सामग्री**–धोती रेशमी तथा सूती, डुपट्टा ऊनी, रेशमी अथवा सूती, अंगोछा एक, लोटा एक, गिलास एक, पंचपात्र एक, आचमनी एक, गोमुखीमाला एक, खड़ाऊँ एक, यज्ञोपवीत एक, आसन एक (जितने ब्राह्मणों का वरण किया जाय उन सभी को उपरोक्त सामग्री देनी चाहिए)।

**शय्यादानसामग्री**–पलंग नेवार का एक, दरी एक, गद्दा एक, चांदनी एक, चदरा एक, सुजनी एक, रजाई एक, कम्बल एक, तकिया एक, धोती एक, दुशाला एक, पीताम्बर एक, भोजन के सभी पात्र, सौभाग्य-पिटारी एक, श्रृंगारदान एक, गीता की पुस्तक एक, वेद और पुराण की पुस्तकें, घृत टीन एक, सौभाग्यपिटारी एक, स्वर्ण के आभूषण (शक्ति के अनुसार)।

**श्रीसन्तानगोपालानुष्ठानहवनसामग्री**–तिल २४० किलो, १२० कि[illegible] चावल, यव ६० किलो, चीनी [illegible] किलो, घृत ८० किलो, कमलग[illegible] किलो, चन्दन का चूरा २ [illegible] किलो, गुग्गुल १ किलो, पञ्चमेवा १ [illegible] किलो, भोजपत्र आधा किलो, गोईठा [illegible] बोरा बड़ा, आम की लकड़ी ८०० [illegible] किलो।

---

## अन्य महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ

अद्भुतसागर । डॉ. शिवाकान्त झा
आह्निकसूत्रावली । सम्पा. वैद्य नारायण विट्ठल पुरन्दरे
ऋग्वेदीय ब्रह्मकर्मसमुच्चय । (सजिल्द एवं पत्राकार)
कुण्डार्क । महर्षि अभय कात्यायन
गरुडपुराण (प्रेतकल्प) । हिन्दी टीका सहित । पं. शिवराज आचार्य [illegible]
कर्मकाण्डप्रदीप । अण्णाशास्त्री वारे
कृत्यसारसमुच्चय । आचार्य डा. जगदीशचन्द्र मिश्र
धर्मसिन्धु । हिन्दी टीका सहित । पं. राजवैद्य रविदत्त शास्त्री
धर्मद्रुम (धर्मशास्त्र का इतिहास) । आचार्य राजेन्द्र पाण्डेय
निर्णयसिन्धु । हिन्दी अनुवाद सहित । म.म. ब्रजरत्न भट्टाचार्य
नित्यनैमित्तिककर्मसमुच्चय (ब्रह्मकर्मसमुच्चय) । निर्णयसागर संस्करण
Paraskara Grhyasutra : Text with English Translation by Hermann Oldenberg
पराशरस्मृति । हिन्दी अनुवाद सहित । गुरुप्रसाद शर्मा
पौराणकर्मदर्पण ।
भगवन्तभास्कर (द्वादशमयूखसंग्रह) । श्रीनीलकण्ठ भट्ट विरचित । १-२ भाग
ब्रह्मयज्ञपद्धति (तर्पणपद्धतियुता) । डॉ. शिवराज आचार्य कौण्डिन्न्यायन
दीक्षाप्रकाश । श्री जीवनाथ शर्मा विरचित । संस्कर्त्ता पं. रामतेज पाण्डेय
यज्ञमीमांसा । पं. वेणीराम शर्मा गौड़
खादिरगृह्यसूत्र अथवा द्राह्यायणगृह्यसूत्र । हिन्दी टीका सहित । डा. उदयनारायण सिंह
गोभिलगृह्यसूत्र । हिन्दी व्याख्या सहित । डा. उदयनारायण सिंह
**Manusmriti :** Text with English Translation by M. N. Dutta
**Yajnavalkyasmriti :** Text with English Translation
व्रतार्क । भाषा टीका
याज्ञवल्क्यस्मृति । 'मिताक्षरा' संस्कृत एवं हिन्दी टीका सहित । डॉ. गंगासागर राय

---

**चौखम्बा विद्याभवन**
वाराणसी